हेतुः सर्वावताराणामवतारि स्वयं प्रभुः ।
पिता श्रीसहजानंदः सर्वोपरि विराजते ॥ ३६७ ॥

हेतुरिति । सर्वे येऽवताराः श्रीवासुदेवादयस्तेषां हेतुः कारणम् । प्रभुर्महासमर्थः । मे मम तु । पिता दत्तपुत्रत्वेनानंतजीवकल्याणाय मयि परमकृपया मदनुग्रहायैव स्वीकर्त्ता । श्रीसहजानंदः श्रीसहजानंदस्वामिनामा । स्वयं श्रीप्रेमवतीहरिप्रसादनंदनः श्रीपुरुषोत्तम-नारायणः । सर्वोपरि । विराजते ३६७ ॥

यं साम्येन वदंति येऽक्षरपरं सर्वावतारैर्जना
मंदास्ते त्ववतारिणोऽस्य न परं जानंति तत्त्वं प्रभोः ।
यस्याज्ञां निवहंति मंगलकरां सर्वेऽक्षराद्याः सदा
वंदे तं पुरुषोत्तमं च सहजानंदं सदानंददम् ॥ ३६८ ॥

यमिति । मंदा अल्पज्ञाः । ये । जनाः । अक्षरात्परं स्वरूपस्वभावगुणप्रतापादि-भिरुत्कृष्टं तदुपास्यं च । यं श्रीसहजानंदस्वामिनम् । सर्वे येऽवतारास्तैः । साम्येन । समानत्वेन । वदंति । ते जनास्तु । प्रभोः । अवतारिणः । अस्य श्रीसहजानंदस्वामिनः । परं सर्वोत्कृष्टम् । तत्त्वं महिमानम् । न जानंति । मंगलकरां महात्यंतिकश्रेयस्कराम् । यस्य । आज्ञाम् । अक्षराद्याः । सर्वे । वहंति मूर्द्धभिर्धारयंति । सदानंदम् । पुरुषोत्तमम् । तं मत्पितृनाट्यमनुकुर्वंतम् । सहजानंदं श्रीसहजानंदस्वामिनम् । सदा । अहम् । वंदे ॥३६८॥

इदं पठिष्यति स्तोत्रं यो वा श्रोष्यति चादरात् ।
पुरश्चरिष्यति तेभ्यः प्रसन्नो भविता हरिः ॥ ३६९ ॥

इदमिति । यः । श्रीहरिभक्तः । इदं रहस्ययाचनाख्यम् । स्तोत्रम् । आदराच्छ्रद्धया । पठिष्यति स्वयं वाऽन्यपुरो वाचयिष्यति । वा । आदरात् । श्रोष्यति । पुरश्चरिष्यति च । अस्य पुरश्चर्यां कारयिष्यतीत्यर्थः । तेभ्यः । हरिः । श्रीहरिकृष्णो भगवान् । प्रसन्नः । भविता ॥ ३६९ ॥

तस्मिन्प्रसन्ने किमपि दुर्लभं नास्ति देहिनाम् ।
सर्वे मनोरथास्तूर्णं सफलाः स्युर्न संशयः ॥ ३७० ॥

तस्मिन्निति । तस्मिन् श्रीहरौ । प्रसन्ने सति । देहिनाम् । किमपि वस्तु । दुर्लभं दुष्प्राप्यम् । नास्ति । मनोरथास्तेषां वांच्छाः । तूर्णं शीघ्रमेव । सफलाः फलाढ्याः । स्युर्भवेयुः न संशयो नास्ति ॥ ३७० ॥

श्रीहरेर्मत्पितुर्भक्तिधर्मात्मजाद्याचितं मे रहस्यं महानंददात् ।
एतदाख्यं ततः सर्ववांच्छाप्रदं सेविनां स्तादिदं सर्वथा मंगलम् ॥ ३७१ ॥

इति श्रीरघुवीराचार्यविरचितं श्रीहरिरहस्ययाचनस्तोत्रं संपूर्णम् ॥

श्रीहरेरिति। महानंददात्। भक्तिधर्मयोर्य आत्मजः पुत्रत्वनाटनस्तस्मात्। मत्पितुर्भ्रातृजं रघुवीराख्यं मां दत्तपुत्रत्वेनांगीकर्त्तुः। श्रीहरेरवतारिश्रीहरिकृष्णभगवतः सकाशात्। मे तत्पुत्रेण मया। रहस्ययाचितं श्रीहरिवाक्यसुधासिंधुग्रंथेनैकविधप्रश्नोत्तरवार्त्ताभिर्यैः स्वसिद्धांतः प्रदर्शितः स प्रार्थित इत्यर्थः। ततो हेतोः। सर्वा या वांच्छाः शुभमनोरथास्ताः प्रददातीति तथोक्तम्। एषा रहस्ययाचनाऽऽख्या नाम यस्य तत्। इदं स्तोत्रम्। सर्वथा पठनपाठनावर्त्तनश्रवणपुरश्चरणादिसर्वप्रकारैः। सेविनामभ्यसतां जनानाम्। मंगलम्। स्ताद्भवतु ॥ ३७१ ॥

सिद्धांतोद्घाटिनी व्याख्या कृताऽस्येयं यथामति।<br>
कर्त्ताऽमुष्य प्रसन्नः स्तात्पितृपुत्रादिभिर्मयि ॥ १ ॥<br>
विक्रमार्कशकस्याब्दे नेत्रबाणांकभूमिते।<br>
पौष्यस्य शुक्लपंचम्यां भृगौ वृत्तालये पुरे ॥ ३ ॥<br>
अस्यां मे साहसं यत्तदनालोच्यैव पंडितैः।<br>
वीक्षणीया प्रयासस्य साफल्याय परं ह्यसौ ॥ ४ ॥<br>
मद्बोधायैव विहारिलालाचार्येण निर्मिता।<br>
व्याख्या तेन प्रसन्ना भवंतु श्रीहरिस्तच्छ्रिताः ॥ ५ ॥

इति श्रीसदाचार्येन्द्रश्रीरघुवीरात्मजश्रीभगवत्प्रसादाचार्यसूनुश्रीविहारीलालाचार्येण विरचिता सिद्धांतोद्घाटिनी-समाख्या श्रीहरिरहस्ययाचनस्तोत्रटीका समाप्ता ॥

# सनातन. ध. धु. श्रीरघुवीरजी महाराजका जीवनचरित

भगवान् श्रीस्वामिनारायणके सुधा समान वचनोंपर संक्षिप्तरूपसे प्रकाश डालने वाला और जो गूढरहस्य पूर्ण है एवं जिसकी कृतिमें पूर्ण रहस्य भरा पड़ा है ऐसे श्रीमद् स.ध.धु. आचार्य श्रीरघुवीरजीके जीवन वृत्तांतको संक्षिप्तरूपसे संग्रहीत करके इस ग्रन्थके आदिमें चित्रित किया जाता है।

सनातन धर्मकी रक्षाके लिये और अज्ञानके अन्धकारमें भटकते हुये मुमुक्षुओंको मार्ग दर्शन देनेके लिये जिसे भगवान् श्रीस्वामिनारायणने अपना दत्तक पुत्र बनाकर प्रथम आचार्यपदपर स्थापित किया उन प्रातःस्मरणीय आचार्य श्रीरघुवीरजीका जन्म विक्रम संवत् १८६८ में फाल्गुन मासकी कृष्णपक्षकी चतुर्थीको उत्तर भारतमें गोंडा जिलांतर्गत आंबलिया गांवमें भगवान् श्रीस्वामिनारायणके छोटे भाई श्रीइच्छारामजीकी धर्मपत्नी श्रीमती वरीयाली बाईसे हुआ।

वे विद्या, वाणी और वर्तनसे अपने माता-पिताके सच्चे अनुगामी थे। अत एव कुटुंबमें तथा लोकमें उनकी ख्याति बढ़ गई। विद्या एवं विनयके कारण युवा अवस्था और धनसंपत्ति उन्हें छू नहीं सकी।

जब भगवान् श्रीस्वामिनारायणने अपने पीछे अपना योग्य उत्तराधिकारी बनानेका विचार किया तब उनकी दृष्टि सर्वप्रथम श्रीरघुवीरजी पर पड़ी और श्रीहरिने इस गुरुतर भारको वहन करनेकी क्षमता उनमें देखा और उन्हें अपना दत्तक पुत्र बनाकर बड़े महोत्सवके साथ वड़तालमें उनका आचार्य पदपर संवत् १८८२ कार्तिक शुक्ल एकादशीके दिन अभिषेक किया।

भगवान् श्रीस्वामिनारायणके तिरोहित होनेके बाद इस आचार्यवर्यने बड़ी लगनके साथ अपने पिताकी आज्ञाके अनुसार सन्त एवं हरिभक्तोंको साथ लेकर पूरे सत्सङ्गको एक संगठनके सूत्रमें बांधकर संप्रदायका विकास करना शुरु किया। उनकी वाणीमें चमत्कार हृदयमें श्रीहरि तथा वर्तनमें विनय था अतः जो-जो कार्य करना वे चाहते थे उनमें संत हरि भक्तोंका उनको पूर्ण सहयोग मिलता था और वे सफल हो जाते थे। वस्तुतः उन्होंने सत्सङ्गके विकासमें अपना पूरा जीवन अर्पित कर दिया।

आचार्यवर्यने सत्संगमें विचरण करके जो विकास किया वह चिर स्मरणीय रहेगा।

भगवान् श्रीस्वामिनारायण के जितने भी कार्य बाकी रह गये थे श्रीहरिने उन्हीके द्वारा उन्हें सम्पन्न कराया। उन्होंने सर्वप्रथम वडतालमें भगवान् श्रीलक्ष्मीनारायणके साथ श्रीरणछोड़राय की प्रतिमा को स्थापित किया और दुर्गपुरमें श्रीरेवतीबलदेव और श्रीकृष्णकी प्रतिमाओंको स्थापित किया। गढडा, जूनागढ और धोलेरामें श्रीस्वामिनारायण भगवान् श्रीहरिकृष्णकी प्रतिमाएँ स्थापितकी। तदुपरांत खंभातमें मंदिर बनवाकर राधाकृष्ण हरिकृष्ण की मूर्तियां स्थापितकी। वैसे ही भरुचमें श्रीकृष्ण रेवतीरमण और हरिकृष्णकी, सुरतमें श्रीनारायणमुनि, राधाकृष्णकी, बम्बईमें भगवान श्रीहरिकृष्ण और श्रीराधागोलोकविहारीकी, निमाडके धरगाँवमें श्रीनारायणभगवानकी, बुरानपुरमें श्रीलक्ष्मीनारायण श्रीहरिकृष्ण महाराजकी और सावदामें श्रीराधाकृष्णकी धातु प्रतिमाओंका स्थापन किया। सौराष्ट्रमें माणावदरमें मंदिर बनवाकर श्रीहरिकृष्ण महाराजकी मूर्ति और ऊनामें भी श्रीबालमुकुन्द भगवानकी प्रतिमा स्थापित किया और बड़े-बड़े महोत्सव किये।

उनकी साहित्यसाधना भी कम नहीं थी। उन्होंने अपार परिश्रम उठाकर बड़े बड़े संस्कृतग्रन्थों की रचना की।

उन्होंने भगवान श्रीस्वामिनारायण के लीलाचरित्रप्रधान श्री'हरिलीलाकल्पतरु' नामक एक महाविशालकाय ग्रन्थ की रचना की। तदुपरांत 'सर्वमंगल' स्तोत्रपर 'भावप्रबोधिनी' नामकी व्याख्या, जन मंगलस्तोत्रपर भावप्रकाशिका नामक टीका, 'शिक्षापत्री' पर भाष्य, और श्री'हरिवाक्यसुधासिन्धु'पर 'सेतुमाला' नामकी उनकी व्याख्या प्रसिद्ध है। श्रीस्वामिनारायण संप्रदायके विशाल ग्रन्थालयों से उनके और भी कई ग्रन्थ खोजे जा सकते हैं।

संक्षेपमें आचार्यवर्य अपने जीवनके अंत तक इस सत्संगके हितके लिये जो जो कर गयें हैं, सत्संगके अनुयायी उनके ऋणी हैं।

जीवनकी अंतिम अवस्थामें कोई संतान न होनेके कारण अपने भाईके पुत्र श्रीभगवत्प्रसादजीको अपना उत्तराधिकारी बनाकर और अपने पिता भगवान श्रीस्वामिनारायण के ऋणसे पूर्णतया मुक्त होकर ब्रह्मचारी, साधु, पार्षद और हरिभक्तों को योग्य उपदेश देकर भगवान श्रीस्वामिनारायणके चरणकमलोंका चिन्तन करते हुए वे संवत १९१९ में माघ शुक्ल द्वितीयाके दिन इस पांचभौतिक शरीरको छोड़कर परात्परब्रह्म भगवान श्रीस्वामिनारायणके अक्षरब्रह्मधामको प्राप्त हो गये।

श्रीस्वामिनारायणाय नमो नमः

# श्रीहरिरहस्ययाचनस्तोत्रका हिन्दी अनुवाद

मैं श्रीरघुवीराचार्य भगवान् श्रीहरिके चरणकमलोंमें मनको रखकर "श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धु" नामक ग्रन्थकी "सेतुमाला" नामकी टीकासे लिया हुआ यह "श्रीहरिरहस्ययाचन" नामक स्तोत्र लिख रहा हूँ ॥ १ ॥

सर्वनियन्ता भगवान् श्रीस्वामिनारायण इस मृत्युलोकमें अपने एवं अपने भक्तजनोंके संम्पर्कमें आनेवाले असंख्य जीवात्माओंका आत्यन्तिक कल्याण करनेके लिये अपने दिव्य लीलाचरित्रोंसे भागवद्धर्म यर्थात् श्रीस्वामिनारायण धर्मका प्रचार करते हुए इस पृथ्वीपर विचरण करते हैं। वही भगवान् श्रीहरि मेरे हृदयकमलमें (मनमें) सदा निवास करें ॥२॥

जो भगवान् श्रीहरि प्रश्नोत्तरके समय "जैसे सर्वप्रकारके साधनोंसे भगवान्की मूर्तिमें तैलधाराके समान मनकी अखण्ड वृत्ति रखना ही कठिन साधन है एवं भगवान्की मूर्त्तिका ध्यान करते समय उसमें अन्तराय ( विघ्न ) करनेवाले पदार्थोंको ही माया जानो। तथा भगवान्के भक्तजन अन्तकालमें चैतन्यमय दिव्य शरीरको प्राप्त करके गरुड आदि वाहनों-पर सवार होकर अक्षर ब्रह्मधामको जाते हैं। बहुत समयसे सत्संग करनेपर भी भक्तजनोंकी अपने दुष्टस्वभावोंके कारण सन्तपुरुषोंमें दोषकी परिकल्पना करनेसे सत्संगमें दृढ प्रीति नहीं होती है" अपने आश्रितभक्तजनोंको आनन्दित करते हुए उनको अपने अक्षरब्रह्मधामको प्राप्त कराते हैं उन श्रीहरिका मैं मनवाणीसे भजन करता हूँ ॥ ३ ॥ तरङ्ग—१ ॥

जो श्रीहरि अपनी एकान्तभक्तिके अंगभूत उत्तम, मध्यम, और कनिष्ठ इन तीन प्रकारके वैराग्यको अपने ब्राह्मणभक्त मायारामभट्टसे कहते हैं वे श्रीहरिकृष्ण भगवान् उत्तमसे उत्तम लक्षणवाला श्रेष्ठ वैराग्य मुझे दें ॥ ४ ॥ तरङ्ग—२ ॥

जो श्रीहरि अपने लीला चरित्रोंको बतलानेवाले नाना प्रकारके महोत्सवोंको अपने भक्तजनोंके ध्यानकी सिद्धिके लिये करते थे, एवं 'अखण्ड भगवान्की मूर्त्तिको देखनेवाले भक्तजनोंको भी अपने द्वारा किये गये उत्सवोंका स्मरण करनेके लिए अपने भक्तजनोंको कहते हैं, वे श्रीहरि हमेशा मेरे ध्यान ( स्मरण ) में रहें ॥ ५ ॥ तरङ्ग—३ ॥

जो श्रीहरि अपनेको प्रसन्न करनेवाली एवं अप्रसन्न करनेवाली ईर्ष्याको अपने भक्तजनोंके प्रति नारद-तुम्बरुके दृष्टान्त द्वारा कहते हैं। वे श्रीहरि मेरे हृदयमें हमेशा निवास करें ॥ ६ ॥ तरङ्ग-४ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों को अति आग्रहसे अपनी मूर्त्ति का चिंतनरूप ध्यान करने को कहते हैं। उन भक्तिधर्म के पुत्र श्रीहरि का मैं सदा ध्यान करता हूँ। ॥ ७ ॥ तरंग-५ ॥

जो श्रीहरि भगवान् अपने भक्तजनोंसे विवेकी और अविवेकी के लक्षण कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको दृढ़ विवेक दें ॥ ८ ॥ तरंग-६ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों को अन्वय और व्यतिरेक से 'अर्थात् संयुक्तता एवं भिन्नतासे' जीव, ईश्वर' माया, ब्रह्म, और ब्रह्मपुर के नियन्ता परब्रह्म के लक्षण यथार्थ रूपमें कहते हैं। उन भक्तिधर्मपुत्र श्रीहरि का मैं भजन करता हूँ ॥ ९ ॥ तरंग-७ ॥

जिन श्रीहरिने सन्तमुनियों एवं भक्तजनों की अपनी एकान्तभक्ति की दृढ़ता में कारण, इन्द्रियों की वृत्तियों को सब प्रकार मायिक पदार्थों से अलग करके भगवान् और भगवान के संतपुरुषों की सेवा में लगा देने का हेतु कहा था उन श्रीहरि भगवान में मेरी एकान्तिकी भक्ति हो ॥ १० ॥ तरंग-८ ॥

जिन भक्तोंको प्रत्यक्ष भगवान्‌का सुदृढ़ निश्चय है और जिनको वैसा दृढ़ निश्चय नहीं है। उन दोनों भक्तोंके लक्षणको जो श्रीहरि कहते हैं। वे सर्वावतारी भगवान् मुझको सुदृढ़ निश्चय दें ॥ ११ ॥ तरङ्ग-९ ॥

जो महासमर्थ श्रीहरि सीमा रहित अपनी कृपा ( दया )को कृतघ्नी सेवकरामके द्रष्टान्तसे कहते हैं, मैं उन दयासगर श्रीहरिको भजता हूँ ॥ १२ ॥ तरङ्ग-१० ॥

अपने एकान्तिकभक्तिकी इच्छा करनेवाले जिन श्रीहरिने समग्र वासनाका नाश किया है वह प्रभु मेरे मायिक विषय सम्बन्धी सम्पूर्ण वासनाका नाश करें ॥१३ तरङ्ग-११॥

जो श्रीहरि पुरुष, प्रकृति, काल, महत् , अहंकार, मन, बुद्धि, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, आकाश, वायु, तेज, जल, और पृथ्वी आदि तत्वों के लक्षण एवं उनकी उत्पत्ति, स्थिति और लयके लक्षणों के साथ अपने महान् अक्षरब्रह्मधाम का स्वरूप अपने भक्तजनोंसे कहते हैं। उसी भक्तिधर्म के पुत्र श्रीहरि में मेरा मन रहे ॥१४॥ तरंग-१२ ॥

जो श्रीहरि अपनी अन्तर्यामी शक्ति से विभिन्न शरीरों में स्थित जीवात्माओं को कर्मफल प्रदान करते हुये अनेक ब्रह्माण्डों की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय के करनेवाले हैं वे प्रकट श्रीपुरुषोत्तम भगवान श्रीस्वामिनारायण मुझको सुखी करें ॥ १५ ॥ तरंग-१३ ॥

जो श्रीहरि अपने त्यागी एवं गृहस्थ भक्तों के लक्षण एवं अपना भजनकरनेवाले तथा भजन नहीं करनेवाले मनुष्यों की गति और प्राप्ति को कहते हैं। वे श्रीहरि मेरी गति हों अर्थात् सर्वप्रकार से मुझे प्राप्त हों ॥ १६ ॥ तरंग-१४ ॥

जो श्रीहरि अपने एकान्तिक भक्तका स्वाज्ञा पालनरूप लक्षण कहते हैं। वे श्रीहरि मुझे अपना एकान्तिक भक्तिभाव दें ॥ १७ ॥ तरङ्ग—१५ ॥

जो श्रीहरि अपने विवेकी भक्तका यथार्थ लक्षण कहते हैं। वे श्रीहरि अपने द्वारा कहा गया वह विवेक मुझको दें ॥ १८ ॥ तरङ्ग—१६ ॥

जो श्रीहरि अपार कृपासे अपने भक्तजनोंमें रहे अल्प कुसंगको भी सर्वप्रकार से नाश करते हैं। वे श्रीहरि कुसंगसे मेरी सदा रक्षा करें ॥ १९ ॥ तरङ्ग—१७ ॥

अन्तःकरण ( मन )की शुद्धि एवं अशुद्धिके कारणभूत सद्विषयक एवं असद्-विषयक शब्दादि पञ्चविषयोंका यथार्थ लक्षण कहकर, अपने भक्तजनोंको भगवान् सम्बन्धी सद्विषयका सेवन करनेमें नियोजित करके तथा विमुख अधर्मी जनोंसे सबन्धित विषयोंको छुड़ाकर जो भगवान् श्रीस्वामिनारायण अपने भक्तजनोंका रक्षण करते हैं। वे श्रीहरि अपार कृपासे मेरा रक्षण करें ॥ २०—२१ ॥ तरङ्ग—१८ ॥

जो श्रीहरि अपने एकान्तिकभक्तिभावके कारणभूत स्वधर्म, वैराग्य, प्रीति (भक्ति ) और आत्मनिष्ठा ( ज्ञान ) इन चारकी यथायोग्य एक दूसरेकी आवश्यकताको बतला-कर, अपार दया से अपने भक्तजनोंमें उन चारोंकी दृढ़ता कराते हैं। वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरे लिये अपनेमें परम एकान्तिकी भक्तिको दें ॥ २२—२३ ॥ तरङ्ग—१९ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों के आत्मा और परमात्मा के दर्शनमें विघ्न करनेवाले प्रमाद आलस्य का नाशकरके उनके दर्शन में प्रवृत्ति और उत्साह को बढ़ाते थे वे श्रीहरि मेरे हृदय में रहें ॥ २४ ॥ तरंग—२० ॥

जो श्रीहरि स्वधर्मादिक की दृढ़ता को युक्तिपूर्वक यथायोग्य तथा परमैकान्तिक भक्तजनों के द्वारा प्राप्य अपने अक्षरब्रह्मधाम का स्वरूप कहते हैं। वे श्रीहरि मेरी गति हैं अर्थात् प्राप्य वस्तु हैं ॥ २५ ॥ तरंग—२१ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों की भगवद्मूर्त्ति के ध्यान की सिद्धि के लिये सर्व क्रियामें अपनी मूर्त्तिका स्मरण रखने को कहते हैं वे श्रीहरि मेरे ध्येय 'आराध्य' हों ॥ २६ ॥ तरंग—२२ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितजनोंको अपने एकान्तिक भक्तिभाव के साधनों को कहते हैं। वे भक्तिधर्म के पुत्र श्रीहरि मुझको आत्मनिष्ठा से देहात्मबुद्धिको छोड़कर अपनी मूर्त्तिमें सदा मनको स्थिर रखनेका साधन दें ॥ २७ ॥ तरंग—२३ ॥

जिन्होंने अपने एकान्तिक भक्तजनोंको अपने माहात्म्ययुक्त ज्ञान का तथा अक्षर-ब्रह्मसे पर दिव्य अपने परब्रह्मस्वरूपमें दृढ़ स्थितिका उपदेश दिया एवं फलके साथ माहात्म्यज्ञान की अधिकता या न्यूनतासे स्थिति के भेदको कहा। उन श्रीहरिमें मेरी दृढ़ प्रीति हो ॥ २८—२९ ॥ तरंग—२४ ॥

अपने भक्तजनोंका हित चाहनेवाले जिन श्रीहरिने स्वधर्मसे युक्त अपने भक्तोंकी अपूर्णकामताको युक्तियुक्त अमृतवचनों से तथा भगवानके माहात्म्यज्ञान एवं आत्मनिष्ठासे दूर किया वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरे मनमें हमेशा स्थिर होवें ॥३०–३१॥ तरंग २५॥

अपने भक्तजनोंका हित चाहनेवाले जिन श्रीहरिने मायिकविषयोंका युक्तिपूर्वक निषेध करके, जाग्रत, स्वप्नमें अपने भक्तजनों की सर्व इन्द्रियवृत्तियोंसे अपने स्वरूपमें सर्वप्रकारसे शरीर मनवाणीसे रसिकताको बतलाया। वे श्रीहरि मुझको सदा अपनी मूर्त्तिमें रसिकभाव दें ॥ ३२–३३ ॥ तरंग—२६ ॥

जिन सत्यज्ञानोपदेष्टा श्रीहरिने अपने भक्तजनों के हृदयमें ( मनमें ) अपना स्थिर निवास जिस ज्ञानसे हो, उस प्रकारके ज्ञानको कहकर उस ज्ञानसे अपनेमें स्थिर बुद्धिवाले अपने परमैकान्तिक सन्तपुरुषोंका लक्षण कहें हैं। वे श्रीहरि मुझको वह ज्ञान दें ॥ ३४ ॥ तरंग--२७ ॥

जिन श्रीहरिने जो अपना भक्त सत्संगसे विमुख नहीं होता है, एवं जो भक्त सत्संगसे विमुख होता है उन दोनों प्रकारके भक्तोंका लक्षण कहे हैं। वे श्रीहरि मेरे मनमें रहों ॥ ३५ ॥ तरंग–२८ ॥

जिन सर्वान्तर्यामी श्रीहरिने अपने भक्तोंके स्वधर्म, ज्ञान, वैराग्यरूप अंगों के साथ अपनी भक्तिके बलकी वृद्धि करनेवाले सद्देश, सत्काल, सत्संग, और सत्क्रिया, एवं उनका नाश करनेवाले असद्देश, असत्काल, कुसंग और असत्क्रिया इन चारोंको बतलाया है, तथा अन्तःकरणकी शुद्धिके कारणभूत संस्कार, श्रीहरिकी कृपा और पुरुषप्रयत्न, ये तीन बतलाया है, ऐसा उपदेश देनेवाले भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरे हृदयमें सदा निवास करें ॥३६-३७॥ तरंग–२९ ॥

अपने भक्तजनोंके मनमें उत्पन्न होनेवाले मनोरथोंका वासनारूप संस्कार होनेमें तथा न होनेमें जो कारण है, एवं उन संकल्पोंकी निवृत्तिके साधन हैं। उनसबको अपने भक्तजनोंके साथ जो श्रीहरि विवेचन करके यथा योग्य कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको सदा अपनी परमैकान्तिकी भक्ति दें ॥ ३८–३९ ॥ तरंग–३० ॥

अपने भक्तजनोंको अवश्य जानने योग्य वाणीसे भी अन्यको कष्ट न पहुँचानेवाला व्यक्ति भी भगवान् एवं उनके भक्त की सेवाभक्तिसे रहित है। उससे तो जो भक्तिवाला है वह श्रेष्ठ है। तथा सन्तपुरुषोंमें दोष देखनेवाला व्यक्ति असुर है एवं प्रत्यक्ष भगवान का निश्चय और उनकी आज्ञा पालन करनेसे भक्तोंका महत्व समझना चाहिये। इस प्रकार जिन श्रीहरिने प्रश्नोत्तरके द्वारा उपदेश दिया वे श्रीहरि मेरे मनमें सदा निवास करें ॥ ४० ॥ तरंग–३१ ॥

जिन श्रीहरिने अपने भक्तजनों के भोग्य पञ्चविषयोंमें विभिन्नता को तथा अपने भक्तजनोंके अन्तःकरणमें अपने ध्यानकी सिद्धि और असिद्धि के कारणका विवेचन करके उनको सिद्धान्तरूपसे कहा है उन श्रीहरिमें मेरी भक्तिरूपा बुद्धि हो ॥४१-४२॥तरंग–३२॥

जिन्होंने असंख्यजीवोंके कल्याणके लिए अपने विश्वासु, स्वार्थी, स्नेहिक और ज्ञानी इन चार प्रकारके आश्रयको विस्तारसे कहा। वे श्रीहरि मुझको चतुर्थ महात्म्यज्ञान के द्वारा दृढ़ किया हुआ अपना आश्रय दें ॥ ४३ ॥ तरंग-३३ ॥

अपने भक्तजनोंका मन महाआनन्दनिधि भगवानको छोड़कर अन्यत्र तुच्छ सांसारिक पदार्थोंमें आसक्तिको प्राप्त होता है, उनका कारण तथा उन भक्तों को क्लेश प्राप्तिके कारण, इन दो प्रकारके कारणोंको जिन आनन्दनिधि भगवान् श्रीहरिने स्पष्ट विस्तारसे कहा था, वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि सदा मेरे मनमें रहें ॥४४-४५॥ तरंग-३४ ॥

महाबुद्धिमान होनेपर भी भगवद्भक्तकी कल्याणमार्गमें स्थिति न होनेका कारण तथा अल्पबुद्धिमान् भगवद्भक्तको मोक्षमार्गमें दृढ़ स्थितिका जो कारण है तथा दुर्बुद्धि के त्याग का जो उपाय है इन तीनोंका निरूपण जिस श्रीहरिने कहा था वे श्रीहरि मेरे विघ्नको दूर करें। ॥ ४६-४७ ॥ तरंग ३५ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रित त्यागीभक्तजनोंको शरीरमनवाणीसे जिस प्रकार रहना चाहिये उसको बतलाते हैं [ त्यागिभक्तें वस्त्रादि तुच्छपदार्थोंमें से आसक्तिका परित्याग करके मुझे भगवानमें प्रीति करना ] वे श्रीहरि मुझको अपनेमें प्रेम स्नेह दें ॥ ४८ ॥तरंग-३६॥

जो श्रीहरि अपने प्रिय एकान्तिक एवं अंगोंके साथ माहात्म्यज्ञानयुक्तभक्ति उपासना को करनेवाले साधुभक्तको साधुताके लक्षण कहते हैं वे एकान्तिक भक्तजनप्रिय भगवान् श्रीहरि मुझपर प्रसन्न होवें ॥ ४९ ॥ तरंग ३७ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों को निर्वासनिकताके वर्तनकी रीतिको अपार कृपासे विस्तारसे कहते हैं और आत्माके स्वरूपको भी बतलाया, वे श्रीहरि मेरेहृदयकमलमें रहें ॥ ५० ॥ तरंग–३८ ॥

जो श्रीहरि शुष्कवेदान्तसंमत सिद्धान्तका खण्डन करनेके लिये भक्तजनोंकी सविकल्प और निर्विकल्प इन दो प्रकार की स्थितिको दृष्टान्तों एवं युक्तिसे कहते हैं। उन श्रीहरिमें मेरा मन हमेशा निवास करे ॥ ५१ ॥ तरंग–३९ ॥

जिन श्रीहरिने सविकल्प समाधिको प्राप्त हुये अपने भक्तजनों के लक्षण संक्षिप्तसे कहें। तथा जिन श्रीहरिने अपने भक्तजनों की उपसनाके भेद का वर्णन किया वे श्रीहरि मुझको अपनी परम एकान्तिकी भक्ति दें ॥ ५२-५३ ॥ तरंग–४० ॥

अक्षरब्रह्मधाम से अवतिर्ण होनेवाले श्रीहरिने महामाया, महापुरुषादिके कारण सर्वावतारी भगवान् श्रीपुरुषोत्तम के द्वारा अक्षरब्रह्मादि सर्वेमें अन्तर्यामीशक्तिसे अपनी युक्तताको ( अन्वय ) स्पष्ट यथायोग्य "बहुस्यां प्रजायेयेति" इस वेदान्त वाक्यके साथ अच्छी रीति कहा। वे श्रीहरि मुझको सदा अपनी सेवाभक्ति देनेवाले होवें ॥५४-५५तरंग४१॥

जो श्रीहरि शुष्कवेदान्तिकसंमत असन्मतको प्रबलप्रमाणों से खण्डन करके अपने संमतशुद्ध विशिष्टवेदान्तसिद्धान्तको स्थापित किये वे श्रीहरि असन्मतसे मेरा रक्षण करें ॥ ५६ ॥ तरंग—४२ ॥

जो श्रीहरि अपनी सेवामें प्रीतियुक्त एवं सालोक्यादि चार प्रकारकी मुक्तिकी इच्छासे रहित अपने भक्तजनों को श्रेष्ठ कहते हैं, वे श्रीहरि मुझको अपनी सेवा दें ॥५७॥तरंग४३॥

जिन साधुमूर्ति परमेश्वरने अपने भक्तजनोंको अपनेमें स्नेह का लक्षण तथा उन स्नेह की प्राप्ति के साधन एवं देहमें अहंभाव तथा गृहपुत्रस्त्रियादिमें ममता के संकल्पों के नाशके साधनको विस्तारसे कहा था। वे श्रीहरि मुझे अपनी प्रिय साधुताको दें ५८-५९॥ तरंग—४४ ॥

जिन सदा दिव्यसाकारमूर्त्ति भगवान् श्रीहरिने जो अक्षरब्रह्मपुरधाममें सदा दिव्याकृतिके रूपसे निवास करते हैं उसी अपने स्वरूपका निरुपण किया। वे श्रीहरि मेरे उपास्य होवें ॥ ६० ॥ तरङ्ग—४५ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको समाधिमें आकाशका लय जिस प्रकार होता है। तथा उनका लय नहीं होता है उन दोनों बातोंको माहेश्वरनामक ब्राह्मणके प्रश्नके प्रत्युत्तरमें यथायोग्य विस्तारसे कहते हैं वे अक्षराधिपति भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरे हृदयमें सदा रहें ॥ ६१—६२ ॥ तरङ्ग—५६ ॥

अपने एकान्तिकभक्तोंके धर्मादि चार गुण, धर्म, ज्ञान, वैराग्य और भक्ति जो गौण मुख्य भावसे भक्तोंमें रहते हैं भिन्न-भिन्न लक्षणोंसे जिन श्रीहरिने अपार कृपा द्वारा चारोंके वर्णन किये। वे श्रीहरि मुझको सदा परमैकान्तिकी भक्ति दें ॥ ६३—६४ ॥ तरङ्ग—४७ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंके द्वारा प्रतिदिन पूजन करके अपने प्रार्थनीय वस्तुकी प्रार्थना की रीतिको अपने भक्तोंके प्रति कहें वे श्रीहरि मेरी सर्वप्रकारके कुसंगसे रक्षा करें ॥ ६५ ॥ तरङ्ग—४८ ॥

जो श्रीहरि अपनेमें मनोवृत्तिकी सदा धारणा करनेवाले भक्तके लक्षण एवं उन धारणा के उपाय कहे हैं, वे श्रीहरि मेरे मनमें रहें ॥ ६६ ॥ तरङ्ग—४९ ॥

जो श्रीहरि कुशाग्रबुद्धिवाले अपने भक्तजनों के लक्षण एवं आत्म कल्याणका प्रयत्न न करनेवाले स्थूल बुद्धिवाले अभक्तोंके लक्षणको कहते हैं वे श्रीहरि मुझको कुशाग्रबुद्धि दें ॥ ६७ ॥ तरङ्ग—५० ॥

जो श्रीहरि प्रश्नको सुस्पष्ट करके मायिक इन्द्रियोंके द्वारा अमायिक भगवान्का स्वरूपग्रहण नहीं हो सकता है। किन्तु संत समागमसे नष्ट हो गया है अज्ञान जिसका ऐसे अमायिक बाह्यांतःकरणोंसे वह दिव्य भगवान्का स्वरूप ग्राह्य होता है अर्थात् जाना जा सकता है, ऐसा उपदेश देते हैं। वे श्रीहरि मेरी दृष्टिमें रहें ॥६८॥ तरङ्ग—५१॥

जिन श्रीहरिने सांख्य, योग, वेदान्त और पंचरात्र इन चार शास्त्रोंसे अपना पूर्ण यथार्थ ज्ञान को कहता था। वे श्रीहरि मेरे लिये पूर्णतया जानने योग्य हों ॥६९॥ तरङ्ग-५२

जिन श्रीहरिने अपने भक्तजनोके धर्मज्ञानादिगुणों की वृद्धिमें उनके क्षय के कारण कहा था। वे श्रीहरि मुझे स्वधर्मादिगुणोंको दें ॥ ७० ॥ तरंग–५३ ॥

अपने भक्तजनोंके भागवतधर्म की पुष्टिके साधन तथा मोक्षद्वार खुलने के जो साधन होते है और आपत्कालमें भी जो भक्त स्वधर्मसे विचलित नहीं होता है। उनके लक्षणको जो श्रीहरि कहते है वे श्रीहरि मेरे हृदयमें निवास करें ॥ ७१–७२ ॥ तरंग–५४ ॥

जिन श्रीहरिने अपने भक्तजनोंके धर्मभक्तिकी अदृढ़ता के कारण कहे थे। वे श्रीहरि मुझको धर्मभक्तिकी दृढ़ताकों दें ॥ ७३ ॥ तरंग–५५ ॥

अपने ज्ञानी भक्तकी श्रेष्ठता एवं ज्ञानभक्तिके अभिमानकी दुष्टता एवं उस अभिमानको जीतनेके साधनोंको तथा निरभिमानीभक्तकी श्रेष्टता और अपनी माहात्म्यज्ञानसे युक्त उपासना, एवं आत्मनिष्ठा की दृढ़ता के कारण आदिको जिन श्रीहरिने कहथे वे श्रीहरि मुझको इच्छित वर देनेवाले होवें ॥ ७४–७५ ॥ तरंग–५६ ॥

जो श्रीहरि यथार्थ मोक्षके कारण, अपने स्वरूप एवं स्वमाहात्म्य उन दोनोको जो जानना वही ज्ञान है। अपनेमें दो प्रकार के स्नेह एवं उनके लक्षण तथा अपने भक्तजनोंके दुष्टस्वभावके त्यागका स्वरूप और उनका साधन इन सबको कहते हैं। वे श्रीहरि मेरे हृदयमें निवास करें ॥ ७६–७७ ॥ तरंग–५७ ॥

अपने भक्तजनोंके रजोगुण तमोगुणके कार्य, रागादि की उत्पत्ति के कारण 'देहात्मबुद्धि, कुसंग, और प्राक्कर्मसंस्कार ये तीन एवं उनके नाशके साधन, तथा अपने महान् संतपुरुषोंकी प्रसन्नताके साधन, एवं अपने भक्तजनों की भक्तिवृद्धिके साधन तथा उनके दोषनाश के साधन इन सबको कहनेवाले श्रीहरि मेरी बुद्धिमें सदा रहें ॥ ७८–७९ ॥ तरंग–५८ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंका अपनेमें प्रेम स्नेह होनेका कारण और भगवान्का यथार्थ माहात्म्य कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको उस प्रकारका माहात्म्य दें ॥ ८० ॥ तरंग–५९ ॥

अपने भक्तजनोंकी पञ्चविषय सम्बन्धी मायिकवासनाका क्षय करनेमें तथा उनके नाशके प्रमुख उपायोंको जीस भगवान् श्रीहरिने अपने भक्तजनोंसे कृपा करके कहा वे भक्तिधर्मके पुत्र मेरे पिता मुझे मायिक पदार्थोंसे मुक्त करें ॥८१–८२॥ तरंग–६० ॥

अपने भक्तोंको जिससे धैर्यलोप नहीं होता और अष्टसिद्धियाँ प्राप्त होनेपर भी जो उनमें आसक्त नहीं होता, इस तरहके परम एकान्तिक भक्तका लक्षण जिन श्रीहरिने कहा ऐसे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मुझे अपना एकान्तिभक्त बनावें ॥ ८३–८४ ॥ तरंग–६१ ॥

जिन अपने भक्तोंमें सत्यादिगुणों का आविर्भाव हो और जिन भक्तोंमें उन गुणोंक न हो ऐसे दो प्रकारके भक्तोंके लक्षण जिन श्रीहरिने यथार्थरूपसे बतलाये वे श्रीहरि हमेशा मेरे मनमें निवास करें ॥ ८५–८६ ॥ तरंग–६२ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंके सामने अपना सर्वोत्तम निश्चय कहते हैं वे भगवान् श्रीहरि मुझे वह सर्वोत्तम निश्चय प्रदान करें ॥ ८७ ॥ तरङ्ग–६२ ॥

जो श्रीहरि सभी चेतन और अचेतन सृष्टीमें अन्तर्यामिरूपसे विराजमान होते हूये भी भिन्न होकर अपने अक्षरब्रह्मधाममें सदा दिव्यमूर्ति सर्वावतारी भगवान् श्रीस्वामिनारायण मनुष्याकृतिसे विराजमान है। ऐसे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरिमें मेरी एकान्तिकी भक्ति हो ॥ ८८–८९ ॥ तरङ्ग–६४ ॥

जो श्रीहरि सुषुम्णानाडीके द्वारा प्राप्य ब्रह्मधामके नियन्ता है, और जो समाधिके आधारभूत स्वरूप है, एवं जो ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति, और इच्छाशक्तिके प्रेरक नियन्ता है। वे श्रीहरि मेरे हृदयकमलमें निवास करें ॥ ९० ॥ तरङ्ग–६५ ॥

जो श्रीहरिने 'निर्गुण' आदि शब्दके अर्थोंसे अपने दिव्याकार स्वरूप का निरूपण किया उन श्रीहरिमें मेरी बुद्धि सदा रहें ॥ ९१ ॥ तरङ्ग–६६ ॥

अपने परम एकान्तिक साधुके गुणों के आनेमें कारण-उन संतपुरुषोंकी सेवा करनेवालेमें ही साधुताके गुण आते हैं, इस प्रकार जो भक्तिधर्मके पुत्र परब्रह्म श्रीहरि अपार कृपासे अपने भक्तजनों से कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको अपना परमैकान्तिक भक्त बनावें ॥ ९२–९३ ॥ तरङ्ग–६७ ॥

जो श्रीहरि अपनी मूर्तियोंमें एवं अपने साधुसंतमें अपने ही समान भक्तिभावना तथा मर्यादा रखना इस प्रकार अपने भक्तजनोंको कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको अपनी मूर्तियोंमें एवं अपने साधुपुरुषोंमें वही भक्तिभाव तथा मर्यादा दें ॥ ९४ ॥ तरङ्ग–६८ ॥

जो श्रीहरि अपने अतिप्रिय अहिंसाधर्मको तथा क्रोधादिदोषों से रहित होना अलभ्य है इस प्रकार अपने भक्तजनों को कहते हैं। वे श्रीहरि मेरे मनमें रहो ॥ ९५ ॥ तरङ्ग–६९ ॥

जो श्रीहरि अपने अनुभवोंसे युक्त प्रश्नोत्तर करके अपने भक्त राजा काकाभाई तथा जीवाभाई और सभामें बैठें हुए अन्य साधुपुरुषों एवं गृहस्थभक्तजनोंको आनन्दित करते थे। वे श्रीहरि मुझे आनन्द देनेवाले होवें ॥ ९६–९७ ॥ तरङ्ग–७० ॥

अपने भक्तजनोंके द्रोहरूप अपराधका असह्यत्व एवं अक्षरब्रह्मधामके अधिपतिका सदा दिव्यसाकारत्व तथा प्रत्यक्ष मनुष्याकार भगवान् उन दोनों स्वरूपकी एकता जो श्रीहरि अपार कृपासे अपने भक्तजनोंको कहते हैं। वे श्रीहरि मुझे अपना प्रिय बनावें ॥ ९८–९९ ॥ तरङ्ग–७१ ॥

श्रीहरि आपने राजा उनडको जो बात कही थी वह संतपुरुषोंकी सभामें कहते हैं। सदा दिव्याकार होते हुए लोकके द्वारा मनुष्याकार श्रीहरिकी सम्पूर्ण क्रिया मनुष्यों की कल्याण करनेवाली हैं। और जो श्रीहरि अपने भक्तका माहात्म्य ज्ञानयुक्त अपना निश्चय होता है तथा उस प्रकार का निश्चय जिसको नहीं होता है। उन दोनों प्रकारके भक्तजनों का लक्षण कहते हैं ॥ १००–१०१ ॥ तरङ्ग–७२ ॥

जो श्रीहरि अपने उत्तम, मध्यम और कनिष्ठ भक्तजनोंके लक्षण यथा योग्य कहते हैं। वे श्रीहरि मुझे अपना एकान्तिक भक्त बनावें ॥ १०२ ॥ तरङ्ग—७२ ॥

जीन श्रीहरिने निष्कामवृत्तरूप ब्रह्मचर्यवृतकी महिमा और उनके साधनोंको कह करके उन निष्कामवृत्तकी सिद्धिके लिये अपनी उपासनादि साधकोंको कहे थे, एवं जिन भक्तने अपनेमें मन अर्पित किया है और जिन्होंने नहीं किया है, उन दो प्रकारके भक्तोंका लक्षण कहे थे उन श्रीहरिमें मेरा मन अर्पित हो ॥ १०३–१०४ ॥ तरङ्ग—७३ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको अपनी आज्ञानुसार वर्तन रखने को कहते हैं। वे श्रीहरि सदा मुझको अपने शरणमें रखें ॥ १०५ ॥ तरङ्ग—७४ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंके वंश ( कुल )में उत्पन्न हुये एवं होनेवाले जीव मोक्षको प्राप्त होते हैं तथा जो मोक्षको नहीं प्राप्त होते हैं उनका प्रकार कहते हैं और अपना परिपूर्ण निश्चय तथा सामान्य निश्चयको कहते हैं। वे श्रीहरि मुझको अपना परिपूर्ण निश्चय दें ॥ १०६-१०७ ॥ तरङ्ग—७५ ॥

जो श्रीहरि अपने प्रिय भक्तजनका तथा अप्रिय भक्तजनका लक्षण कहते है। वे श्रीहरि मुझको अपना प्रिय बनावें ॥ १०८ ॥ तरंग—७६ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंके सकारण स्वधर्माचरण कों कहे हैं तथा अपने भक्तजनोंके देहान्तके समयमें उनकी मृत्यु लोकमें शोभास्पद बनती है या नहीं उन दोनोंके कारणोंको कहते हैं। वे श्रीहरि सर्वप्रकारसे मेरी रक्षा करें ॥ १०९–११० ॥ तरङ्ग—७७ ॥

जो श्रीहरि अपने त्यागीभक्तजन शिवानन्द आदि सन्तपुरुषोंके एक्कीश प्रश्नोंके प्रत्युत्तर करके उन साधुपुरुषोंको आनन्दित किये वे अक्षराधिपति भक्तिधर्म के पुत्र श्रीस्वामिनारायण नामवाले श्रीहरि मुझको अपनी सेवाका आनन्द दें ॥ १११–११२ ॥ तरङ्ग—७८ ॥

जो श्रीहरि अपने स्वरूप, स्वभाव और गुणोंसे सर्वश्रेष्ठ है और जो अपने परात्पर दिव्य अक्षरधाममें अनन्त दिव्यसमृद्धियोंके साथ, अनन्तमुक्तोंके द्वारा अनेक दिव्यसामग्रियों से पूजित है ऐ सर्वावत्तारके कारण, सर्वेश्वर और अन्तशक्तियुक्त, भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरिमें मेरी भक्तिरूपा निष्ठा हो ॥ ११३ ॥

श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धुमें प्रथमप्रकरण के तरंग समाप्त।

---

## सारंगपुरमें कहे गये तरंगोंका प्रारम्भ

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंके पंच विषयोंसे निवृत्ति का परम श्रेष्ठ साधनभूत आत्मज्ञान तथा भगवानके स्वरूपका माहात्म्यज्ञान, अपार कृपासे यथा योग्य कहे थे, वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मुझको उन महान् दोनों साधनोंको शीघ्र दें ॥११४–११५॥ तरंग-७९॥

जिन श्रीहरिने अपनेमें भक्तजनों का स्नेह प्रेम एवं भक्तजनों पर अपना स्नेह, प्रेम हैं एवं सद्गुणों की श्रेष्ठता कहा था, वे श्रीहरि मुझे उन सद्गुणों को दें ॥ ११६ ॥ तरंग–८० ॥

जो भक्त अपनी पूजा स्नेह, प्रेमसे रोमांचित होकर बाह्य उपाचारसे अथवा मानसिक उपाचारसे पूजा करता है उस भक्तकी श्रेष्ठता एवं उसका लक्षण तथा अपनेमें स्नेह, प्रेम होनेका कारण श्रवण, मनन, निदिध्यासन और साक्षात्कार उनके लक्षण जो श्रीहरि कहते हैं। उन श्रीहरिमें मेरा अचल स्नेह, प्रेम हो ॥ ११७–११८ ॥ तरङ्ग–८१ ॥

अपने भक्तोंकी अपनेसे भिन्न मायिकपदार्थों में वासना की निवृत्तिके लिये आत्म-निष्ठा एवं प्रत्यक्ष भगवानका माहात्म्यज्ञान ये दोनो परम श्रेष्ठ साधन है इस प्रकार जो भक्तवत्सल श्रीहरि अपार कृपासे कहते है। वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीजीप्रभु मुझको वही आत्मनिष्ठा एवं अपना माहात्मज्ञान दें ॥ ११९-१२० ॥ तरंग–८२ ॥

जो श्रीहरि भगवानके नामोच्चारण का फल यथायोग्य कहते है। वे श्रीहरि हमेशा मेरे मनमें होवें ॥ १२१ ॥ तरंग-८३ ॥

एक एक, अवस्थामें "जाग्रत् स्वप्न, सुषुप्तिमें," अन्य दो दो अवस्थायें रहती हैं उनके लक्षण एवं परा, पश्यन्ती, मध्यमा, और वैखरी वाणीके भेद और लक्षण यथायोग्य जो श्रीहरि अपने भक्तजनों को ज्ञानकी सिद्धिके लिये कहे थे। वे श्रीहरि मुझको मोक्षाख्यरूप पुरुषार्थके साधनभूत ज्ञान दें ॥ १२२-१२३ ॥ तरंग-८४ ॥

जो श्रीहरि जिस क्षेत्रमें भगवान् और भवानके एकान्तिक सन्त निवास करते हैं ऐसे क्षेत्रको नैमिशारण्य क्षेत्र कहते हैं। वे श्रीहरि मुझे उस धर्मक्षेत्रमें निवास दें ॥१२४॥ तरङ्ग–८५ ॥

जो श्रीहरि अपनी अप्रसन्नताके कारणभूत भक्तों में एक दूसरेके प्रति होनेवाली ईर्ष्याका लक्षण कहते हैं वे श्रीहरि मुझे उस ईर्ष्यासे मुक्त करें ॥ १२५ ॥ तरङ्ग–८६ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितोंको शिक्षा देते हुये युग परिवर्तन आदि पांच प्रश्नों के उत्तर देते है वे श्रीहरि मुझे अपना प्रिय बनावें ॥ १२६ ॥ तरङ्ग–८७ ॥

जो श्रीहरि धर्मी और अधर्मी मनुष्यों का लक्षण बताते हैं तथा बाह्यदृष्टिवालेको भगवान् का धाम अतिदूर है और अन्तर्दृष्टिवालेको अति समीप है। इस तरह अपार कृपा-से अपने भक्तजनों को यथार्थ कहनेवाले भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरी आत्मामें सदा निवास करें ॥ १२७–१२८ ॥ तरङ्ग–८८

जो श्रीहरि अपने भक्तोंको पुरुष प्रयत्नसे ही सारे गुण प्राप्त हो सकते है इस तरह अपार कृपासे कहते हैं वे श्रीहरि मुझे उन गुणोंसे युक्त करें ॥ १२९ ॥ तरङ्ग–८९ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तोंके द्वारा किया जानेवाला आत्मनिष्ठारूप विचार कहते हैं वे श्रीहरि मेरे आराध्य हो ॥ १३० ॥ तरङ्ग ९० ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तोंको अपने स्वरूपका निश्चय करना ही सम्पूर्ण शास्त्रोका सिद्धान्त है इस प्रकार कहनेवाले श्रीहरि मुझे दृढ निश्चय प्रदान करें ॥१३१॥ तरङ्ग ९१ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको भगवानके धाममें से पतनको समझाकर प्रसाद और मोहको सर्वथा त्याग करदेना चाहिये इस तरह कह कर स्थुल और सूक्ष्मतत्वोका विवेचन करके स्थुल तथा सूक्ष्मशरीरसे किये जानेवाले कर्मोका फल समान ही है ऐसा कहकर अपने भक्तजनोके कर्म एवं अकर्मके भाव को यथार्थरूपसे कहते है वे श्रीहरि मुझे अपना परमैकान्तिक भक्त बनावें ॥ १३२-१३३-१३४ ॥ तरङ्ग–९२ ॥

जो श्रीहरि आत्मनिष्ठारहित और आत्मनिष्ठायुक्त अपने भक्तजनोंमें आत्मनिष्ठावाला श्रेष्ट है क्योंकि आत्मनिष्ठाही भगवानके दर्शनमें कारणभूत है इस प्रकार कहनेवाले श्रीहरि मुझे अपना भक्त बनावें ॥ १३५-१३६ ॥ तरङ्ग–९३ ॥

जो श्रीहरि अपने अवतार श्रीनरनारायण भगवान का तप अपने भक्तजनोके मोक्षके लिये है किन्तु अभक्तो के लिये नहीं इस प्रकार प्रमाणयुक्त कहते है। वे श्रीपुरुषोत्तम भगवान मेरें धर्म, ज्ञान, आदि गुणोंकी वृद्धि करनेवाले हो ॥ १३७-१३८ ॥ तरङ्ग–९४ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों को जानने योग्य अपनी सर्वोपरिताको अनेक दृष्टान्तोसे यथार्थ कहते हैं वे श्रीहरि मेरे द्वारा सेवा करने योग्य है ॥ १३९ ॥ तरंग–९५ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रित संत एव भक्तजनोंकों अमृतके समान शिक्षावचनों से हित और पुष्टी करतें हैं वे श्रीहरिके वचन मेरे हृदयमें रहें ॥ १४० ॥ तरंग–९६ ॥

जो परात्पर अक्षरब्रह्मधामसे भी उपर है और जो ईश्वर के भी ईश्वर है, जो ब्रह्मरूपमुक्तो को भी सेवा करने योग्य है जो असंख्य जीवात्माओं के कल्याण के लिये मनुष्यावतार लिये हुये हैं। उन श्रीहरि का मैं भजन करता हूँ ॥ १४१ ॥

श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धुमें सारंगपुरके तरंग समाप्त

## कारीयाणीग्राममें कहे गये तरंगोंका प्रारंभ

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोको जानने योग्य अपने स्वरूप को कहतें हैं वे ब्रह्मपुरके निवासी भक्तिधर्म के पुत्र श्रीहरि मुझे अपना स्वरूप दें ॥ १४२ ॥ तरंग–९७ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनों की बुद्धि जिन साधनों से शुद्ध हो उन साधनों को कहते हैं वे श्रीहरि मेरे मनमें निवास करें ॥ १४३ ॥ तरंग–९८ ॥

जो श्रीहरि अपने संतोकी साधुता जिससे सिद्ध होती है उस उपाय को कहते हैं वे श्रीहरि मुझे उस साधनको देनेवाले हों ॥ १४४ ॥ तरंग–९९ ॥

जो श्रीहरि जीवात्मामें जिस प्रकार स्वयं विराजमान है उसको कहते हैं वे श्रीहरि साक्षात् मेरी आत्मामें विराजमान रहें ॥ १४५ ॥ तरंग–१०० ॥

जिस श्रीहरिने अपने संत तथा भक्तजनोंको अपने अवतार लेनेका कारण समझाया वे भक्तिपुत्र श्रीहरि अपने दर्शन आदिसे मुझे सुख देनेवाले हों ॥ १४६ ॥ तरंग–१०१ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको अपनी प्रसन्नता के कारणभूत गुणोंको कहते हैं वे श्रीहरि मुझ में उन गुणोंको देखकर मेरे पर प्रसन्न रहें ॥ १४७ ॥ तरंग–१०२ ॥

जो श्रीहरि अपने गृहस्थ भक्तजनोंकी चित्तवृत्ति जैसे अपनेमें अखण्ड रहे, और मायिक पदार्थोंसे जैसे वैराग्य उत्पन्न हो तथा आत्यन्तिक मोक्ष की प्राप्तिका लक्षण और उस मोक्ष प्राप्त करनेवाले भक्तका लक्षण कहते हैं भक्तिधर्म के पुत्र दयानिधि वे श्रीहरि मुझे आत्यन्तिक श्रेय प्रदान करें ॥ १४८–१४९–१५० ॥ तरंग–१०३ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको अपनी स्थूल तथा सूक्ष्म ऐश्वर्य शक्तियोंसे महान् से भी महान् और छोटे से भी छोटेपनको सफलतापूर्वक समझाते हैं वे श्रीहरि मेरी दृष्टिके सामने रहे ॥ १५१ ॥ तरङ्ग–१०४ ॥

जो श्रीहरि क्रोधकी दुष्टता तथा उसे जीतने का उपाय कहते हैं और अपने भक्तो में रहे हुए गुण तथा अवगुणोंमेंसे केवल गुण ग्रहण करनेको कहते हैं वे श्रीहरि चारों ओर मेरी रक्षा करें ॥ १५२ ॥ तरङ्ग–१०५ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको तप को हि अपनी प्रसन्नताका कारण कहते है वे श्रीहरि मुझे तपमें अभिरुचि प्रदान करें ॥ १५३ ॥ तरङ्ग–१०६ ॥

जो श्रीहरि अपने प्रिय भक्तका लक्षण कहकर ऐसे भक्तको भी अपनी आज्ञाका पालन करना कहते हैं वे श्रीहरि मुझे अपनी आज्ञापालनरूप प्रीति प्रदान करें ॥ १५४॥ तरंग–१०७ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको कारण देहसे अलग होनेकी रीतिको समझाते हैं और अपनी दिव्यज्ञान वार्ताका सबसे अधिक माहात्म्य कहते हैं वे भक्ति धर्मके पुत्र श्रीहरिकी उस ज्ञान वार्ता मेरे हृदयमें सदा स्थिर होकर निवास करें ॥१५५–१५६॥ तरङ्ग–१०८॥

श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धुमें कारीयाणी के तरंग समाप्त।

## लोया गाँव में कहे गये तरंगोंका प्रारंभ

जो श्रीहरि अपने आठ संतोके प्रश्नोंके उत्तर करके उनको आनन्दित करते हैं वे सदा अपने भक्तजनोंका हित करने वाले श्रीहरि मेरा हित करें ॥ १५७ ॥ तरङ्ग–१०९ ॥

जो श्रीहरि अपने चार प्रकार के भक्तजनोंका लक्षण कहकर उन सबमें अपने निश्चयके बल वाले भक्तको श्रेष्ठ कहते हैं वे श्रीहरि मेरे हृदयमें बल दें ॥१५८-तरङ्ग११०॥

जो श्रीहरि अपना और अपने संतोंका माहात्म्य ज्ञानपूर्वक निश्चय के लक्षण कहकर उस ऐसे निश्चय वाले भक्तका भी लक्षण कहते हैं वे श्रीपुरुषोत्तम श्रीहरि दयाकरके मुझे भी ऐसा भक्त बनावें ॥ १५९–१६० ॥ तरङ्ग–१११ ॥

जिस श्रीहरिने अपना सर्व अवतार धारण करनेका और अपने योगेश्वरत्वको अपने भक्तजनोंको समझाया वे श्रीहरि सदा मेरी आत्मामें निवास करें ॥ १६१ ॥ तरङ्ग–११२॥

जो श्रीहरि स्वयं संतो से आठ प्रश्न पूछकर उनके उत्तर भी स्वयं देते हैं वे श्रीहरिके वचन मेरे हृदयमें रहें ॥ १६२ ॥ तरङ्ग–११३ ॥

जो श्रीहरि अपने संतोसे नव प्रश्न पूछकर उनको स्वयं कहते हैं उस श्रीहरिकी वाणी मेरे हृदयमें बसे ॥ १६३ ॥ तरङ्ग–११४ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको उनके मोक्षका कारण अपने स्वरूपका माहात्म्यपूर्वक ज्ञान समझाते हैं वे श्रीहरि मुझे अपना ज्ञान प्रदान करें ॥ १६४ ॥ तरङ्ग–११५ ॥

जिस श्रीहरिने अपने आश्रितजनोंको अपने प्रश्नोत्तर वाक्योंसे आनन्दित किये उस श्रीहरिके वाक्य मेरे हृदयमें सदा रहे ॥ १६५ ॥ तरङ्ग–११६ ॥

जो श्रीहरि अपने संत हरिभक्तोंको अपनी प्रेमलक्षणा भक्तिकी उत्पत्तिके कारण धर्म, ज्ञान, वैराग्य और भगवान की सेवा कहते हैं वे श्रीहरि मेरी भक्तिकी पुष्टि करें ॥१६६ ॥ तरङ्ग–११७ ॥

जिस श्रीहरिने अपने संतोके प्रश्नोंके उत्तर देकर उन्हें प्रसन्न किये वे श्रीहरि मुझे भी हर्ष देने वाले हो ॥ १६७ ॥ तरङ्ग–११८ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तजनोंको असत् पुरुषोंका संग, तथा असत् शास्त्रके पठन पाठन का त्याग कहकर सत्पुरुष एवं सत् शास्त्रका सेवन करनेको कहकर जो ब्रह्मपुराधिपति श्रीहरिने अपने भक्तजनोंको अपने सिद्धान्त समझाये वह श्रीहरि अपने उस सिद्धान्तको मेरे हृदयमें दृढ बनावें ॥ १६८–१६९ ॥ तरङ्ग–११९ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको अपने स्वरूपका तीन प्रकारका सविकल्पक निश्चय और तीन प्रकारका उत्तम निर्विकल्पक निश्चय को अलग अलग लक्षणोंसे कहते हैं वे अक्षर धामके अधिपति भक्तिधर्मके पुत्र श्रीस्वामिनारायण प्रभु मुझे अपना उत्तम निर्विकल्पक निश्चय प्रदान करें ॥ १७०–१७१ ॥ तरङ्ग–१२० ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको, जिसको अशुभ देश कालादि विघ्न करते हैं और जिन्हे नहीं इस तरह दो प्रकारके भक्तोंका भेद कर अक्षर धाममें रहने वाले मुक्तोंमें एवं अपनेमें स्वामी सेवक भाव रूप महान अन्तर समझाते हैं वे श्रीहरि मुझे ब्रह्मात्मरूप अपनी परा भक्ति प्रदान करें ॥ १७२–१७३ ॥ तरङ्ग–१२१ ॥

सदा अक्षर धामाधिपति अनन्त अक्षर मुक्तों के द्वार अति प्रेम से सेवा करने योग्य सदा दिव्य साकार मूर्ति और सर्वावतारी भगवान् श्रीस्वामिनारायण अपने भक्तजनोंकी शिक्षाके लिये अनादि श्रीकृष्ण के स्वरूप संबन्धि अपने सम्पूर्ण ज्ञानको कृपाकर समझाते हैं वे श्रीहरि मुझे अपने सिद्धान्त के अनुसार चलने वाला बनावे ॥१७४-१७५-तरङ्ग१२२॥

जो श्रीहरि प्रश्नोत्तर समयमें अपने भक्तजनोंको शरीरमें जीवकी व्यापकता तथा जीवमें अपनी अन्तर्यामीरूप व्यापकता कहते हैं वे श्रीहरि मेरे हृदयमें सदा सुख देने वाले हो ॥ १७६-१७७ ॥ तरङ्ग–१२३ ॥

जिस श्रीहरिने अपने संत तथा भक्तजनोंको प्रश्नोंत्तर करके अति तृप्त किये उन श्रीहरिके सभी प्रश्नोत्तर मेरे हृदयमें रहें ॥ १७८ ॥ तरङ्ग–१२४ ॥

जो श्रीहरि स्वामी नित्यानंदमुनि एवं स्वामी मुक्तानंदमहामुनिके प्रश्नोका प्रत्युत्तर करके अपने अलौकिक वाक्योंसे उन दोनोंको तथा अन्य भक्तजनोंको आनन्द देते थे उनके वे वाक्य मेरे हृदयमें सदा रहें ॥ १७९–१८० ॥ तरङ्ग–१२५ ॥

अपना दिव्य स्वरूप और मनुष्यरूपकी एकता बताकर जो श्रीहरि अपने स्वरूपका दृढ निश्चय कहते हैं, वे श्रीहरि मेरे मनमें रहो ॥ १८१ ॥ तरङ्ग–१२६ ॥

जो श्रीहरि अनेक अवतार धारणकर अपने भक्तोंका हित करते हैं, कृपासागर, स्वतन्त्र और अपने अक्षरधाममें अक्षर मुक्तोंके द्वारा पूजित श्रीहरिकी मैं स्तुति करता हूँ ॥ १८२ ॥

श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धुमें लोयाग्राममें कहे गये तरंग समाप्त

## पञ्चालाग्राममें कहे गये तरंगोंका प्रारम्भ

जो श्रीहरि भक्तजनोंको अपनी मूर्तिमें उत्तम सुख बताकर अनेक दृष्टान्तों से उस मूर्त्तिकी अत्यधिक उत्तमता कहते थे, वे श्रीहरि मुझे अपना सुख प्रदान करें ॥ १८३ ॥ तरङ्ग–१२७ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितोंको सांख्य और योग दोनोंके सिद्धान्त बताकर भक्तजनोंके उपास्य अपने स्वरूपको कहते थे वे श्रीहरि सदा मेरे उपास्य रहें ॥१८४॥तरङ्ग–१२८॥

ईर्ष्या, मान आदि समग्र दोष जैसे नाश हो ऐसा उपाय दयाभावसे भक्तजनोंको बताकर कुशाग्रबुद्धि भक्त अपनी मूर्त्तिमें कैसे प्रीति करें, जो श्रीहरि उसका उपाय कहते थे उस श्रीहरिमें मुझे प्रीति रहें ॥ १८५–१८६ ॥ तरङ्ग–१२९ ॥

जो श्रीहरि अपनी दिव्य और मानवस्वरूपकी एकता बताकर अपने स्वरूपके ज्ञानकी दृढता समझाते थे वे श्रीहरि मुझे वह दृढता प्रदान करें ॥ १८७ ॥ तरङ्ग–१३० ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितोंको अपने प्रति और अपने भक्तोंके प्रति मान नहीं रखना चाहिये किन्तु उनके द्रोहियोंके आगे मान रखना उचित बताते थे वे श्रीहरि उस मानसे मेरी रक्षा करें ॥ १८८ ॥ तरङ्ग–१३१ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तोंको अपने दिव्य स्वरूपको और अपने सम्पूर्ण स्वरूप एवं ऐश्वर्योंको परोक्ष रूपसे कहते थे किन्तु स्वयं ही सबके कारण हैं, वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मेरे अत्यन्त प्रिय रहें ॥ १८९–१९० ॥ तरङ्ग–१३२ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको परोक्ष रूप ( राम कृष्णादि या कारण स्वरूप )से अपने स्वरूपको निश्चित रूपसे समझाते थे उस श्रीहरिके स्वरूप ज्ञानमें मेरी दृढता रहें ॥ १९१ ॥ तरङ्ग–१३३ ॥

वेदकी श्रुतियां जिसके यशका गान करती है और जो अक्षरसे भी पर है एवं सब जीवजगत्को सुख देने वाले हैं वे भक्ति धर्म के पुत्र श्रीहरि मेरे हृदयमें निवास करें ॥ १९२ ॥

श्रीहरिवाक्यसुधासिन्धुमें पञ्चालाग्राममें कहे गये तरंग समाप्त

## मध्यमप्रकरणमें कहे गये तरङ्गोंका प्रारम्भ

जो श्रीहरि स्वाश्रित जनोंको मोहका रूप एवं उसकी निवृत्तिका उपाय भी कहते थे वे श्रीहरि मुझे निर्मोही बनावें ॥ १९३ ॥ तरङ्ग—१३४ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंको आत्यन्तिक मोक्षकी प्राप्तिके साधन समझाते थे वे श्रीहरि मुझे उस मोक्षका साधन प्रदान करें ॥ १९४ ॥ तरङ्ग—१३५ ॥

अपने भक्तोंको रसिक मार्ग और ब्रह्मज्ञान दोनों ही मोक्ष एवं पतनके कारण हैं, रसिक मार्गमें भगवान्की लीलाओंमें शृंगार रसकी कल्पनासे पतन और उसे दिव्य मानकर चिंतन करके मोक्ष, वैसे ही ब्रह्मज्ञानमें ब्रह्म ही जगत्‌रूप में परिणत है अतः ब्रह्मको पुण्य पाप नहीं है ऐसा मानना पतन है और उसी ब्रह्मको सर्वान्तर्यामी मान कर भक्ति करना मोक्ष है ऐसे रहस्योंको समझाने वाले श्रीहरि उस मोक्षमार्गमें मुझे दृढता प्रदान करें ॥ १९५–१९६ ॥ तरङ्ग—१३६ ॥

जो श्रीहरि प्रश्नोत्तरोंके रसपानसे अपने भक्तजनोंको सदा सुखी किया करते थे वे श्रीहरि मुझे सुखी बनावें ॥ १९७ ॥ तरङ्ग—१३७ ॥

जिस श्रीहरिने अपने आश्रितोंको पतिव्रता नारीके समान स्वधर्मसे युक्त होना ही शुरवीर का अंग बताया वे श्रीहरि मुझे वैसा ही स्वधर्म और शौर्य प्रदान करें ॥ १९८ ॥ तरङ्ग—१३८ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तोंको नास्तिक और आस्तिकका शास्त्रसंमत लक्षण बताते हुये नास्तिककी संसारमें निन्दा और आस्तिकका आदर समझाकर अपने आश्रितोंको आस्तिक बनकर संसारमें लगे हुये चित्तसे अपनेको भिन्न समझकर भक्ति करना सिखाते थे वे श्रीहरि मेरे पर प्रसन्न रहें ॥ १९९ ॥ तरङ्ग—१३९ ॥

जिस श्रीहरिने अपने उपासकोंको एकादशीके व्रत और ज्ञानयज्ञ करना सिखाया वे श्रीहरि मुझे दोनों प्रदान करें ॥ २०० ॥ तरङ्ग—१४० ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रित जनोंको मलीन स्वभाव त्यागनेका उपाय कहते हैं वे श्रीहरि मुझे भी उन स्वभावोंसे मुक्त करें ॥ २०१ ॥ तरङ्ग—१४१ ॥

जिन्होंने अपने उपासकजनोंको अपने स्वरूपकी दृढ निष्टा कही वे भक्तिधर्मके पुत्र श्रीहरि मुझे दृढ निष्ठा प्रदान करें ॥ २०२ ॥ तरङ्ग—१४२ ॥

जो श्रीहरि सभामें भक्तजनोंको सदा साकार स्वरूप भगवान्‌की प्रसन्नताके ज्ञान, वैराग्य और भक्ति ये तीन साधन बताकर तीनोंमें भक्तिकी श्रेष्ठता समझाते थे वह श्रीहरि मुझे वह साधन प्रेमलक्षणा भक्ति प्रदान करें ॥ २०३–२०४ ॥ तरङ्ग–१४३ ॥

जिस श्रीहरिने भक्त और अभक्तकी क्रियायें जो किं समान रूपसे शरीर इन्द्रियों द्वारा सम्पन्न होती है फिर भी दोनोंकी क्रियामें महान् अन्तर दिखाया उन श्रीहरिमें मेरा मन निवास करें ॥ २०५ ॥ तरङ्ग–१४४ ॥

जिस श्रीहरिने अपने आश्रितों को एकमात्र परम पुरुषार्थही मोक्षका साधन बतलाया वे श्रीहरि मुझे भी वह पुरुषार्थ प्रदान करें ॥ २०६ ॥ तरङ्ग–१४५ ॥

जिस श्रीहरिने अपने आश्रितजनोंको अपने तेजोमय दिव्याक्षरधाममें स्वयं तेजोमय सदा दिव्य नराकार पुरुषोत्तम विराजमान हैं वही इस संसारमें जीवोंके कल्याण के लिये राम कृष्णादि अवतार धारण करते हैं इस तरह का सर्वोत्कृष्ट ज्ञान समझाया वे श्रीहरि मुझे अपना दिव्यज्ञान प्रदान करें ॥ २०७–२०८ ॥ तरंग–१४६ ॥

जिस श्रीहरिने अपने स्वरूपका माहात्म्य, कहकर अपने भक्तोंको समझाया वे भक्ति-धर्म के पुत्र श्रीहरिके उस स्वरूपमें मेरी दृढोपासना बनी रहे ॥ २०९ ॥ तरङ्ग–१४७ ॥

अपने भक्तोंके मलीन स्वभाव जिस एक ही उपायसे नष्ट हो जाय इस प्रकारके उपायको कहनेवाले श्रीहरि मुझे वह उपाय प्रदान करें ॥ २१० ॥ तरङ्ग–१४८ ॥

जो श्रीहरि प्रश्न और उत्तर द्वारा अपने वचनरूपी अमृतपानसे भक्तजनोंको आनन्दित करते थे वे श्रीहरि मुझे भी आनन्द प्रदान करें ॥ २११ ॥ तरंग–१४९ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तोंको अपने स्वरूप को सदा मायाके दोषोंसे रहीत और काल, माया, अक्षर एवं मुक्तोंका आधार समझाते थे वे श्रीहरि मेरे हृदयमें निवास करें ॥ २१२ ॥ तरंग–१५० ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितोंको नास्तिकोंका और शुष्कज्ञानियोंका संग छोड़नेको कहते हैं वे श्रीहरि उन संगोंसे मेरी रक्षा करें ॥ २१३ ॥ तरंग–१५१ ॥

जिस श्रीहरिने शुष्कज्ञानियोंका संग छुड़ाने के लिये और अपने भक्तोंकी धर्म और भक्तिमें निष्ठा दृढ कराने के लिये अपने आश्रितों के प्रति पत्र लिखा वे दयानिधि श्रीहरि मुझे धर्मसहित भक्ति प्रदान करें ॥ २१४–२१५ ॥ तरंग–१५२ ॥

जो श्रीहरि समाधिनिष्ठ ( प्रवृत्ति मार्ग मे स्थित ) अपने भक्तका केवल ज्ञान ही बढ़ता है किन्तु इन्द्रियोंकी शक्ति नही बढ़ती इस तरह प्रश्नोत्तर द्वारा अपने भक्तोंको समझाते थे वे श्रीहरि मुझे अपने चरणसरोज की ऐकान्तिकी सेवाभक्ति प्रदान करें ॥ २१६–२१७ ॥ तरंग–१५३ ॥

जिस श्रीहरिने अपना और अपने संतोका माहात्म्य परोक्ष ( राम कृष्णादि अवतार और नारदादि संत ) के समान समझना उत्तम मोक्षका हेतु बताया। और जीव, ईश्वरकी स्वप्न सृष्टिमें मैं ही उनके कर्मोंके अनुसार स्वप्न सृष्टि निर्माण करता हूँ इस तरह बताकर

देश, काल आदि आठों मे सबसे अधिकता अपनी ही अपने भक्तों को यथार्थ बतलाई वे श्रीहरि मुझे माहात्म्यज्ञानपूर्वक भक्ति प्रदान करें ॥ २१८–२१९–२२० ॥ तरंग–१५४ ॥

जो श्रीहरि शुरवीर और कमजोर भक्तोंका लक्षण अपने दृष्टान्त से भक्तोंको समझाते थे वे श्रीहरि मुझे शौर्य प्रदान करें ॥ २२१ ॥ तरंग–१५५ ॥

सुख-दुःख देने वाले मायिक पदार्थों को पाकर जो सुख-दुःखका अनुभव नहीं करतें और उन सुख दुःखोंको कभी अपने में नहीं मानतें वे हमारे उत्तम साधु हैं इस तरह जिस श्रीहरिने मुझे कहा था वे श्रीहरि मुझे उक्तलक्षण प्रदान करें ॥ २२२–२२३ ॥ तरंग–१५६ ॥

जिस श्रीहरिने अपनी भक्तिमें कैसे भक्तको विघ्न आता है और कैसे को नहीं आता इस तरह दोनों प्रकारके भक्तोंका लक्षण समझाया वे श्रीहरि मुझे अपनी भक्ति प्रदान करें ॥ २२४–२२५ ॥ तरंग–१५७ ॥

सवासनिक और निर्वासनिक इस तरंह दो प्रकारके अपने भक्तोंके लक्षण बताकर जिस श्रीहरिने अपनी प्रसन्नतारूप वासनाके त्यागका साधन बताया वे श्रीहरि मुझे अपनी ऐकान्तिकी सेवा प्रदान करें ॥ २२६–२२७ ॥ तरंग–१५८ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितजनोंको शिक्षावाक्योंसे सदा आनन्दित किया करते थे वे भक्तिधर्म के पुत्र श्रीहरि मुझे सदा आनन्द देनेवाले हो ॥ २२८ ॥ तरंग–१५९ ॥

जो श्रीहरि मुक्तानन्द मुनिकी क्रोधादि त्याग रूप उत्तम स्थिति को कहते हुए धर्मसहित अपनी भक्ति वृद्धि के लिये क्रोधादिकों का त्याग करना आवश्यक है इस तरहका अपना अलौकिक अभिप्राय समझाते थे वे श्रीहरि मुझे अपनी ऐकान्तिकी भक्ति प्रदान करें ॥ २२९–२३० ॥ तरंग–१६० ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंको शिक्षा देनेके निमित्त अपना अलौकिक स्वभाव समझाया वे श्रीहरि मुझे उसके अनुसार आचरण करने की क्षमता प्रदान करें ॥ २३१ ॥ तरंग–१६१ ॥

जो श्रीहरि अपनी मूर्तिमें अत्यासक्त मनवाले भक्तोंका लक्षण कहते थे उस श्रीहरिमें मेरा मन सदा आसक्त रहे ॥ २३२ ॥ तरंग–१६२ ॥

अपने भक्तोंको स्त्री और सुवर्णके बन्धनसे छुटने का साधन जिन्होने समझाया वे श्रीहरि मुझे उस बन्धनसे छुड़ावे ॥ २३३ ॥ तरंग–१६३ ॥

जिस श्रीहरिने अनेक युक्तियोंसे जीव, माया, ईश्वर पुरुष ( अक्षरात्मक ) और सर्वकारण पुरुषोत्तम इन पाँचोंमें अनादि भेद सिद्धकर समझाया उस श्रीहरिमें मेरी ऐकान्तिकी भक्ति रहे ॥ २३४–२३५ ॥ तरङ्ग–१६४ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तजनोंको सांसारिक सम्बन्धियोंमेंसे स्नेह सम्बन्ध तोड़कर अपनी ऐकान्तिकी भक्ति करने का उपाय बताये वे श्रीहरि वही भक्ति मुझे प्रदान करें ॥ २३६ ॥ तरङ्ग–१६५ ॥

जिस श्रीहरिने भक्तजनोंकी शिक्षाके लिये उनके सामने अनेक व्रतोंको रखकर अपने अभिप्रेत ब्रह्मचर्यव्रत मुख्य बताया एवं उस ब्रह्मचर्य की सिद्धिके साधनोंको जिसने अपने भक्तोंको सिखाया वे श्रीहरि मुझे उसकी दृढ़ता प्रदान करें ॥ २३७–२३८ ॥ त०–१६६ ॥

जिस श्रीहरिने सृष्टिके आरम्भमें महापुरुषको निमित्त बनाकर प्रधान पुरुष द्वारा चौविस तत्वात्मक अनेक ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति, स्थिति और लयके कारण स्वयं ही हैं इस तरह बताकर कार्यकारणभावसे जडचिद्रूपसे दो प्रकार के तत्वोंको जिसने भक्तजनोंको समझाया वे श्रीहरि मेरे मनमें रहे ॥ २३९–२४० ॥ तरङ्ग–१६७ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तजनोंको अपने-अपने धर्ममें रहकर अपनी भक्ति करने का उपदेश दिया वे श्रीहरि मुझे मोक्ष देनेवाली भक्ति प्रदान करें ॥ २४१ ॥ तरङ्ग–१६८ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंकी मनोवृत्ति अपने स्वरूपमें अखण्ड रहे इसके निमित्त चार उपाय चित्तकी कोमलता, शौर्य, भय और वैराग्य बताया वे श्रीहरि मेरे लिये भी वे चारों उपाय प्रदान करें ॥ २४२ ॥ तरङ्ग–१६९ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तजनोंकी स्वाभाविक प्रकृति नाशके उपाय अपनेमें विश्वास, प्रीति और वचनमें विश्वास बताया वे श्रीहरि मुझे भी वे उपाय प्रदान करें ॥ २४३ ॥ तरङ्ग–१७० ॥

जिस करुणानिधि श्रीहरिने अपने भक्तजनोंको एकान्तिक भक्तका लक्षण बताकर उस एकान्तिक भक्तका अपनेमें प्रवेश समझाया वे श्रीहरि मुझे अपना ऐकान्तिक भक्त बनाकर अपनी मूर्तिमें प्रवेश प्रदान करें ॥ २४४–२४५ ॥ तरङ्ग–१७१ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंकी शिक्षाके लिये अपने चार गुण रमणीय विषयोंमें अरुचि, सर्व क्रियामें आत्माका अनुसन्धान, ब्रह्मधाममें स्वयं सदा साकार हैं और स्वयं ही सर्व-कर्ता है इस तरह बताकर भागवत के दशम और पञ्चम स्कन्धोंका रहस्य कहकर अपना साकार स्वरूप समझाया वे श्रीहरि अपने प्रिय गुणोंको मुझे प्रदान करें ॥ २४६–२४७ ॥ तरङ्ग–१७२ ॥

जिस दयाके समुद्र श्रीहरिने अपने भक्तोंको विभिन्न अपराधोंकी निवृत्तिके लिये प्रति दिन एक प्रणाम अधिक करनेको सिखाया वे श्रीहरि अपने भक्तोंके अपराधोंसे मेरी रक्षा करें ॥ २४८–२४९ ॥ तरङ्ग–१७३ ॥

जिस श्रीहरिने अपनी और अपने संतोंकी सेवा रीति भक्तजनोंको सिखाई वे श्रीहरि मुझे वही सेवा प्रदान करें ॥ २५० ॥ तरङ्ग–१७४ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंको जैसे अपने एक-एक रोममें अनेक कोटि ब्रह्माण्ड अणु के समान उड़ रहे हैं और स्वयं उन ब्रह्माण्डोंमें अनेक रूपसे स्थित है ऐसा समझाया वे श्रीहरि मेरा मनोवांछित अर्थ पूर्ण करें ॥ २५१–२५२ ॥ तरङ्ग–१७५ ॥

जो श्रीहरि अपने भक्तजनोंकी अपने स्वरूपमें जिस तरह गुणातीत स्थिति हो और जैसे अपनेमें भक्तको प्रीति हो इस तरह बतानेवाले श्रीहरि मुझे भी वह स्थिति और प्रीति प्रदान करें ॥ २५३ ॥ तरङ्ग–१७६ ॥

जिस श्रीहरिने आसुरी मनुष्यके संगको और दैवीसंपत्तियुक्त मनुष्यके संगको अपने आश्रितोंको सिखाया वे श्रीहरि मुझे आसुरी संग न देकर दैवी संग प्रदान करें ॥ २५४ ॥ तरङ्ग–१७७ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंको शिक्षाका उपदेश देते हुये भगवान् और संतके रुचि-कर कर्म और उनकी रुचिके प्रतिकूल कर्म बताकर दो प्रकारके कर्मोंका फल भेद भी कृपा करके बताये वे श्रीहरि मुझे मोक्षमार्गमें दृढ स्थिति प्रदान करें ॥२५५–२५६॥ तरङ्ग–१७८॥

जिस श्रीहरिने अपने एकान्तिक भक्तोंका लक्षण कहकर और अपने अति प्रिय एकान्तिक धर्मसे पतन ही भक्तकी मृत्यु है इस तरह बताया वे श्रीहरि मेरे एकान्तिक धर्मको रक्षा करें ॥ २५७–१५८ ॥ तरङ्ग–१७९ ॥

मेरे साधुजनोंको मायिक पदार्थोंकी वासना त्याग करनी चाहिये इस तरह जिन्होंने अपने त्यागी भक्तोंको शिक्षा दिया और उस वासना के त्यागका उपाय बताया वे परम हितकारी दयालु श्रीहरि मेरे हृदयसे वासना हटा दें ॥ २५९–२६० ॥ तरङ्ग–१८० ॥

जिस श्रीहरिने अपनी मूर्तिमें अखण्डवृत्ति रखनेवाले भक्तोंकी अपार महिमा गाई वे श्रीहरि मेरे हृदयमें अखण्ड निवास करें ॥ २६१ ॥ तरङ्ग–१८१ ॥

जिस श्रीहरिने मायिक आकारका जो चिंतन करनेवाले और अपनी मूर्तिका जो चिन्तन करनेवाले दोनोंको फलभेद प्रथमको घोर नरकप्राप्ति और दूसरेको ब्रह्मधामकी प्राप्ति कहा वे श्रीहरि मेरे हृदयमें निवास करें ॥ २६२ ॥ तरङ्ग–१८२ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंकी शिक्षाके निमित्त अपना रहस्य कहा कि अक्षर ब्रह्मके साथ एकता करके उसके मध्यमें स्थित अपनी दिव्य मूर्तिके साथ प्रीति करना और मायिक पदार्थोंमें, चिजोंमें अप्रीति करना सिखाया वे श्रीहरि मुझे वैसी ही स्थिति प्रदान करें ॥ २६३ ॥ तरङ्ग–१८३ ॥

जिस श्रीहरिने अपने भक्तोंकी स्थिति कहते हुये अपने-अपने धर्म में रहना ही श्रीहरिकी भक्ति करना समझाया वे श्रीहरि मुझे वैसी स्थिति प्रदान करें ॥२६४॥ तरङ्ग–१८४॥

जो त्यागीको शोभारूप है वही गृहीको दूषणरूप है इस तरह दोनों आश्रमोंके विरुद्ध वर्तन को समझाकर अपने भक्तोंको अपने आश्रममें रहकर ही भक्ति करना और ईर्ष्याका त्याग करना इस तरह अपने आश्रितोंको समझानेवाले श्रीहरि मुझे स्वधर्ममें निष्ठा और ईर्ष्यारहित श्रद्धा दें ॥ २६५–२६६ ॥ तरङ्ग–१८५ ॥

जिस श्रीहरिने मोहका लक्षण और उसके त्यागने का साधन माहात्म्यज्ञानयुक्त अपनी भक्ति बताया वे श्रीहरि मुझे अपने स्वरूपका माहात्म्यज्ञान प्रदान करें ॥ २६७ ॥ तरङ्ग–१८६ ॥

जिस भक्तको सबसे अधिक सत्संग है उस भक्तका लक्षण बताने वाले श्रीहरि मुझे भी इस तरह का भक्त बनावें ॥ २६८ ॥ तरंग–१८७ ॥

जो श्रीहरि अपने आश्रितोंको शिक्षा देने के लिये अपना अंग दृष्टान्त देकर कहे वे श्रीहरि मुझे इस तरह का अंग प्रदान करें ॥ २६९ ॥ तरंग–१८८ ॥

